# मैं कभी नहीं जीतता!




जूडी डेल्टन

चित्र: कैथी गिलक्रिस्ट

हिंदी: छाया भदौरिया

## मैं कभी नहीं जीतता!

1982 बच्चों की पसंद

चार्ली कभी नहीं जीतता। स्कूल के आखिरी दिन बोरा दौड़ में वह दूसरे स्थान पर आया। जब वह मोनोपॉली खेलता है, तो वह हमेशा बोर्डवॉक पर ही उतरता है जबकि वह उसका खरीदा हुआ नहीं है। लिटिल लीग के पहले दिन ही वह बाहर हो गया। और जब चीजें आखिरकार बदल जाती हैं, तो चार्ली से ज्यादा आश्चर्यचकित कोई नहीं होता है।

"डेल्टन की अच्छी तरह से बताई गई कहानी गिलक्रिस्ट के चमकीले रंगीन चित्रों द्वारा उल्लासपूर्वक चित्रित की गई है।"

- पब्लिशर्स वीकली

# मैं कभी नहीं जीतता!



# मैं कभी नहीं जीतता!


जूडी डेल्टन

चित्र: कैथी गिलक्रिस्ट

हिंदी: छाया भदौरिया

जोआन के लिए

-जे.डी.

जेरेमी के लिए

-सीजी.




मैं कभी भी नहीं जीतता।

स्कूल के आखिरी दिन बोरा दौड़
में मैं दूसरे स्थान पर आया।




मोनोपॉली में तो मैं हमेशा बोर्डवॉक पर
ही उतरता हूँ जबकि वह मेरा खरीदा हुआ
नहीं होता है।




लिटिल लीग के पहले दिन,
मैं खेल से बाहर हो गया।

मैं कभी नहीं जीतता।

पिछले सप्ताह मैं क्लारा पर्किन्स की जन्मदिन पार्टी में गया था। इससे पहले कि हम केक और आइसक्रीम खाते, और इससे पहले कि वह अपने उपहार खोलती, हमने खेल खेले।

मुझे गेम खेलने से नफरत है।

जब हमने म्यूज़िकल चेयर खेला,

मैं अकेला ऐसा व्यक्ति था जिसके पास कुर्सी नहीं थी।

जब हमने 'कपड़े की क्लिप को बोतल में गिराओ' खेल खेला,

मेरी एक भी क्लिप बोतल में नहीं गिरी।

जब हमने 'पिन दा टेल ऑन दा डौंकी' खेल खेला तो मैंने दरवाज़े पर अपना पिन लगा दिया।



लॉरी को बोतल में दस पिन मिले और उसने एक फ्रिस्बी जीत ली।

टिम ने पूँछ को सही जगह पर पिन की और कुछ रंगीन पेंसिलें जीत लीं।

रॉबिन एम्स ने म्यूजिकल चेयर जीती और उसे एक पज़ल मिली।

मुझे पज़ल पसंद हैं।

लेकिन मैं उसके पास तक भी नहीं पहुँचा।



जब पार्टी खत्म हो गई, तो मैं बिना किसी पुरस्कार के घर गया और अपने पियानो पर अभ्यास करने लगा। मैंने एक ही धुन को बार-बार बहुत तेज़ी से बजाया क्योंकि मैं बहुत गुस्से में था।



सोमवार को दादाजी रात्रि भोज के लिए आए। रात्रि भोज के बाद हमने चेकर्स खेला। जब हम खेल खत्म कर चुके, तो वे अपनी कुर्सी पर वापस बैठ गए।

"लगता है तुम्हें अभ्यास करना चाहिए, चार्ली," उन्होंने कहा।

"मैंने तुम्हें चारों गेम हरा दिए हैं।"

फिर वे उठे और अपना पाइप जलाया और कहा कि वे अगले हफ़्ते मुझसे मिलेंगे।

मैं अब कभी चेकर्स नहीं खेलूँगा।

किसी के साथ भी।





बुधवार को हम एक पॉट-लक डिनर पर गए।

उसके बाद हमने बिंगो खेला।

माँ ने एक लैंप जीता।

मेरे भाई ने एक अलार्म घड़ी जीती।

मुझे बस बी-9 की जरूरत थी।



मैं इंतज़ार करता रहा और इंतज़ार करता रहा।

फिर एक आदमी ने आवाज़ लगाई, "जी-51,"

और पीछे बैठी एक महिला चिल्लाई

"बिंगो!"

उसने एक रेडियो जीत लिया।

मैं अपनी माँ पर चिल्लाया,
“मैं कभी कुछ नहीं जीतता!”

"क्यों, चार्ली, जीतना ही सब कुछ नहीं है।

किसी को तो हारना ही है, तुम्हें पता है।"

"पर मुझे ही क्यों हारना है?"

मैंने कहा और उनकी लैम्प को कार तक ले गया।

जब हम घर पहुँचे, तो मैंने कहा,

"मैं अपने पियानो का अभ्यास करने जा रहा हूँ।"

"इस समय?" मेरी माँ ने कहा।

मैंने "द फ़्लाइट ऑफ़ द बम्बलबी"
को पहले से कहीं ज़्यादा तेज़ी से बजाया।

मैंने इसे बार-बार तब तक बजाया

जब तक कि मैंने एक भी गलती नहीं की।

फिर मैं बिस्तर पर चला गया।



शुक्रवार को मैं अपने दोस्त टिम और उसके पिता के साथ स्टेट फेयर गया। हमने राइड्स का लुत्फ़ उठाया और कॉटन कैंडी खाई। हम अच्छा समय बिता रहे थे।






फिर टिम ने कहा,

"चलो बिल्ली की पूँछ पर रिंग डालते हैं और एक पांडा भालू जीतते हैं।"

उसने छह रिंग फेंकी

और एक छोटा सा खिलौना कुत्ता जीता।

उसके पिता ने छह रिंग फेंकी

और एक बहुत बड़ा खिलौना पांडा जीता।

यह लगभग उतना ही बड़ा था जितना हम थे।

फिर मैंने छह रिंग फेंकी

और उस आदमी ने कहा, "सॉरी, सन्नी।"

मैंने कुछ नहीं जीता।

मैं कभी नहीं जीतता।

टिम के पिता ने मुझे पांडा ले जाने के लिए दिया।

पास से गुजरने वाले सभी लोगों को लगा कि मैंने इसे जीत लिया है।

लेकिन मैंने नहीं जीता था।









जब मैं घर पहुँचा,

मैंने "द फ़्लाइट ऑफ़ द बम्बलबी"

की धुन याद कर ली।

इसमें मुझे तीन घंटे लगे।

आज सुबह टेलीफोन की घंटी बजी।

यह श्रीमती टीस्ले का फोन था, जो मेरी पियानो शिक्षिका हैं।

उन्होंने कहा कि उस रात उनके घर कुछ महत्वपूर्ण लोग आ रहे हैं

वह चाहती हैं कि मैं उनके लिए पियानो बजाऊँ।

मैंने कहा, "मैं?"

उन्होंने कहा, "हाँ।

क्या तुम आ पाओगे?"

माँ ने कहा कि मैं सात बजे तक वहाँ पहुँच जाऊँगा।



मैंने अपनी सबसे अच्छी शर्ट पहनी

पैंट और मोजे मैचिंग के पहने।

मैंने "द फाइट ऑफ द बम्बलबी" बहुत तेजी से बजाया।

मैंने नोट्स भी नहीं देखे।

जब मैंने गाना खत्म किया, तो सभी ने ताली बजाई।

उन्होंने कहा, "कृपया इसे फिर से बजाओ।"

फिर उन्होंने मुझसे तीन अन्य गाने बजाने को कहा।

"अद्भुत!" किसी ने कहा।

"बहुत बढ़िया काम किया," किसी और ने कहा।

"मुझे तुम पर बहुत गर्व है, चार्ली,"

श्रीमती टीस्ली ने फुसफुसाते हुए कहा।

"तुम मेरे सबसे अच्छे छात्र हो।"



फिर हमने सैंडविच खाया और नींबू पानी पिया और मुझे ऐसा लगा जैसे मैं किसी जन्मदिन की पार्टी या राज्य मेले या लिटिल लीग में हूँ और जीत गया!






मुझे लगता है कि हर पुरस्कार ऐसा नहीं है जिसे आप देख सकें।

**जूडी डेल्टन** की कई किताबें युवा पाठकों के लिए उत्साह और आलोचनात्मक प्रशंसा से भरी हैं। उनमें से दो अच्छे दोस्त, 1974 ए.एल.ए. उल्लेखनीय पुस्तक, और ब्रिमहॉल टर्न्स टू मैजिक, 1979 जूनियर लिटरेरी गिल्ड का चयन हैं। सुश्री डेल्टन के हालिया पहले उपन्यास, किट्टी इन द मिडल के बारे में ए.एल.ए. बुकलिस्ट ने कहा, "इसमें कोई संदेह नहीं है कि इस तरह के ईमानदार, चतुराई से किए गए काम के लिए एक स्थायी स्थान है।

जूडी डेल्टन अपने चार बच्चों के साथ मिनेसोटा के सेंट पॉल में रहती हैं, जिनमें से दो लेखक भी हैं।

**कैथी गिलक्रिस्ट** बचपन से ही चित्रकारी करती रही हैं। उन्होंने मिनेसोटा विश्वविद्यालय से चित्रकारी और पेंटिंग में बी.एफ.ए. और फ्रेंच में बी.ए. किया है। सुश्री गिलक्रिस्ट सेंट पॉल में रहती हैं, जहाँ वह अपना अधिकांश खाली समय अपने आठ वर्षीय बेटे के साथ चित्रकारी और पेंटिंग में बिताती हैं।